### अथ पुट्ठियाभौंरी दूनौ पुट्ठनपर दुइ

दोहा—दोनों पुट्ठन पर लखों, वृषके भौंरी होय ॥
महा अशुभ फल देति है, सब धन डारै खोय ॥

### अन्य

एकै जो पुट्ठाऊपर, होय भ्रमरको वास ।
जो लक्षण ऊपर लिखे, करिये वित्त विनाश ॥

### अथ मुड्डुलुइयाभौंरीशुभ लक्षण

दोहा—शृङ्ग जरनके तीर है, मुड्डुलुइयाको धाय ।
ऐसो वृष त्यागन करो, नहिं राखौ यक याम ॥
केहू वृषके एक लखि, काहूके दुइ जान ।
शृंग मूलके कोउ नाम कहि, ताको करे बखान ॥

### अथ महिषीमातनगर्भाधारण विधि

दोहा—जो महिषी मातन चहौ, कीज्यौ यही विधान ।
गर्भाधारण होति है, जानौ सकल सुजान ॥
चौपाई—गेहूँ चारसेर मँगवावै । मेथी डेढ़सेर मिलवावै ॥
महिषीतक्र लेउ दशसेरा । तीनों एक वर्तनमें घोरा ॥
मोहरा ताय गाड़ु घूरेमे । बीसरोज राखौ ताहीमें ॥
फेरिनिकासिमहिषिकोदीजै।पांचसातदिनयतनकरीजै ॥

### अन्य

रम्भासुमनतीनिमंगवावै। तिनिरोजलग महिषि खवावै ॥

### अन्य

लेउ कबूतरबीट मंगाई । जो जङ्गलमें रहै सदाई ॥
एक छटांकप्रात नित दीजै ।तीनि रोजमें महिषिमतीजै ॥

अन्य

दोहा-बबुरकांटको काटिके, अहको लेय बनाय।
ताके भीतर किर्म जो वाको लेउ मंगाय ॥
चौ०-सातकर्मनितप्रातखवावै। पांचरोजयाहीविधिपावै

अन्य

मेथीकी भुसि लेउ मँगाई। आठ रोजलग देउ खवाई॥

अन्य

मेथी डेढपाव उसवावै। तीनि चारि दिन प्रात खवावै॥

अन्य

माँचडकी जड खोदि मँगावै। प्रातै एक छटाँक खवावै ॥
पहिला महिषीको यह दीजै। सतयें दिनतेहिमातीलीजै ॥

अन्य

पीतवर्ण जो वर्र दिखावै। ताको छतरा नौचि मँगावै॥
जेहि छतरामें अंड न होई। एकछटाँक पिसावो सोई॥
जामुनिवृक्ष त्वचाको जारा। ताहिबराबरिपीसिविचारा॥
महिषीको दिनसात खवावै। एक खुराक प्रमाण बतावै॥
पहिषीमातन दवा बखानौ।यामें कछु सन्देह न मानौ ॥

अथ जो महिषीनाँघेपरठहरतीनहो उसका उपाय

दोहा-जब महिषी माती लखै, गेहूं देउ भिजाय।
चारिसेर पक्के तवलि घरमें राखु धराय ॥
चौ०-मैथुनकर्म होय जब भाई।तेहिपाछेसबगेहूँखवाई॥

## अन्य

लेउ लसो हरपात मंगाई। दुइसेरपक्के देउ खवाई ॥

## अथ गोमहिषीके बियायके महीनाका प्रमाण

नौदिन नौमहिना चलिजाई। कहैंसुजनतबगाय बियाई॥
दशदिन दशमहिना ह्वै जावै।तब महिषी बच्चाको ब्यावै

## अथ गोमहिषीके बियायके महीना अशुभ

दोहा—ऋतुवर्षा भादौ जबै, सिंहकेर रवि होय।
गाय बियानी जानियो, महा अशुभफल होय॥
चौ०-माघमासमेंमहिषीब्यावै।जोसंक्रांतिमकरकहिगावै
कठिन दोष है शुभ सो नाहीं। तुरत ब्राह्मणे दीजै ताहीं॥
गोमहिषीइनमासमें ब्यावै। कीजियजायकिसानैखावै ॥

## अथ यंत्रसर्वपशुओंकीबियातीबेरक्लेशहोइसोनिवारण॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| ५५ | ६२ | १५ | ७ |
| ६ | ७ | ५१ | ५८ |
| ६६ | ५१ | १८ | |
| ४ | ५७ | ६६ | ६५ |

दोहा—सकल पशुनको देखिये, ब्याति होइ तेहि बेर। दुख पीड़ा बहुते हुवे ताको यंत्र निवेर॥ केसरि गोरोचन मिलै, भोजपत्रपर लेखि। कण्ठविषे बंधन करे, मेटे दुःख विशेखि॥

## अथ जो महिषियोंके बियानेपर भेली निकलती है उसके लक्षण और दवा

दोहा-बाजी महिषिनको सुनौ, ब्यानेपर पहिचान।

भगमा भेली नीकरै, दवा करौ बुधवान ॥

चौ०–पहिलेथोरीनिकरिदिखावै।धीरेधीरेबहुबढिजावै॥
कोइकोइकी आँतैंसबनिकरैं। सोमहिषीयमपुरकोसिधरैं॥
दवा मीसि दुइतील मँगावै । ताहि चुपरि भेली बैठावै॥
महिषीको बैठन नहिं दीजै। एक रोजतक ठाढिरहीजै ॥

अथ दवा–खानेकी चौपाई

अगियानामघास इकजानो।तालखनकिसकैलबखानो॥
शरद जगहमें जामत सोई। गिरह गिरह चौपतिया होई॥
लंबे पतरे पातसो जानो। विकटकाँटनकोतेहिपहिचानो ॥
ताकीजड पैसाभरि लीजै । यवके आटा मिलै सुदीजै ॥
तीनि दिवसलग प्रात खवावै। भेली नहिं कबहूँ दरशावै॥

अथ सुखरनारोग–गोमहिषीका दूध
सूखि जात है तेहिकी दवा

दोहा–रोगसुखरना जानियो, गो महिषीतनु सोय ।
जबहीं बच्चाको जनै, दूध अधिक करि लोय ॥

चौ०–कछु दिन पीछे जाय सुखाई।उतरै दूध न आवे भाई॥
याकी दवा सुनो मनलाई। तनको दूध जो करो उपाई॥

दवा

पथरचटाकी जड मँगवावै। गोलपातको जौन देखावै ॥
छोटे बिरवाको पहिचानो।एक छटांक प्रमान बखानो ॥
लेउ करेलापात मँगाई । आध पाव ताको तौलाई ॥
दोनों दवा महीन पिसावै । सांझभोरदिनसातपियावै॥

दोहा-सोंठ मिठाई पाव यक, साँझ भोर दिन सात ॥
यवपिसानमें दीजिये, बढै दूध अधिकात ॥

अथ गोमहिषी दूध बढावैको मंत्र-
इंद्रजालका है

ॐ ह्रींकरापुरुषं मुखं हं श्रीठं ठः"

मन्त्रविधि

चौ०-गाँडरका तृण देत मँगाई। तेहिते चारों थन झरवाई। पढै मंत्र मुख फूँकत जावै। अष्टोत्तरशत १०८ देर करावै ॥ सात दिनालौ सांझ सकारे ! बढ़ै दूध तन अधिक पियारे ॥

अथ यंत्र-गोमहिषीके दूध बढानेको गरेमें बाँधनेका
इंद्रजालका है

दोहा-भोजपत्रपर यंत्र लिखि, अष्टगंध सो जानि।
गोरोचन केसरि कितौं, यामें कहौं बखानि॥
गूगुरकी तेहि धूपदै, बांधि कंठमें देय।
दूधबढै गोमहिषीतनसकलरोगहरिलेय

| | | | |
|---|---|---|---|
| २८ | ३५ | २ | ७ |
| ६ | ३ | २२ | ३१ |
| ३४ | २९ | ८ | १ |
| ४ | ५ | ३० | ३३ |

अथ गोमहिषिके दूधबढ़नेकी दवा ॥

दोहा-दूधबढावाजोचहो, कीजो दवा विधान-रोज दुहौ नितनित बढै, जानौ चतुरसुजान ॥

चौ०लेउ सतावरिमूल खोदाई। आधपाव नितपीसि पियाई॥एकमासलग या विधिकरै।बाढ़ैदूधदुःखतनुहरै॥

## अथ सर्वचौपायोंके रोगकी पहिचान और ताके लक्षण

दोहा-बहुत पशुनको कहतहौं, लक्षण रोग प्रकीत ।
षटविधिते पहिचानिये, सुनौ श्रवणदै मीत ॥
पित्त वात अरु शीतते, रोग होइ पशुअंग ।
लक्षणते पहिचानियो, दवा किये रुजभंग ॥

## अथ-पहिलीपहिचान-नेत्रलक्षण

दोहा-प्रथम जबै अच्छा हतो, पशुके नेत्र विलोकु ।
फेरि जबै रुजमें ग्रसो, देखु पपोटासोकु ॥
चौ०-अच्छेमें का रंगति होती। रोग भये तेहि कैसी गती ॥
अरुणवर्ण जो कोया देखै । तो गरमीको खलल विशेषै ॥
सकल शरीर हरारति होई। याकी दवा करी अब सोई॥
श्वेतवर्ण नेत्रनके कोया । शरदीते तेहि रोग दबोया ॥
पीतवर्ण जो कोया देखै । वातते वादी तनु अवरेखै॥

## अथ दूसरी पहिचान-मूत्रपरीक्षा

चौ०-अरुणवर्णअरुथोरा मूतै । तौगरमीहेपित्तकिबहुतै॥
श्वेतवर्ण मूतै अधिकारी । शरदी तनुमें बहुतै भारी॥
पीतरंगको मूत्र देखावै । वातते वादीरोग तब होवै ॥

## अथतीसरीपहिचान-गोबरके लक्षण

चौ०-गीला पतरागर्म जो होई। गरमीते असगोबर सोई॥
बहुत सूख जो हगै बनाई। याहु गरमीते ठहराई॥
ढीला पतरा शीतल हगै।शरदीकी बदहजमी लगै॥

### अथ चौथी पहिचान—नाडी परीक्षा

चौ०-श्रवणननीचेमूलमेंजानौ। दुइरगदूनौओरबखानौ॥
धमकैचलतिहवैसोईनित। बहुतख्यालकीन्हे आवैचित॥
अतिहि उताल नाटिकाचलै। तो जानो गरमीतेहिखलै॥
सुस्त नाटिका चलै बनाई। वातधर्म शरदीते आई॥
इकलक्षण नारीलखि कहौ। वातपित्त कफते रुजलहौ॥

### अथ पाचवीं पहिचान—कानछूनेकी परीक्षा

चौ०-श्रवणपकरिकेदेखोभाई। गरमगरमसोजानौआई॥
तौ गरमीतेरोगबखानौ। दवाकियेतनुनीकोजानौ॥
शीतल श्रवणदेखिकैकहिये। शरदीतेरुजयाको लहिये॥
अथ छठई पहिचान मिजाज परखैके लक्षण।

### पशुको हवा देखाना चाहिये

दोहा—जो चारा कम खात है, सो गरमी पहिचान।
सुस्त बहुत बैठे उठे, दरद पेटमें मान॥
चौ०-चुपके ठाढ रहै पशुजबहीं। शरदीतेरुज कहिये तबही
जो घबरायछिनकअकुलाई। तौगरमीतेरुजअधिकाई॥
जानशास्त्रमें लक्षण नरके। तौ न नहीं कछुभाषै पशुके॥
उतने ही लक्षण अवरेखै। शरदी गरमी कफ तेहिलेखै॥
हाथ पांयपशु सकलशरीरा। कवन जगह रोगगँभीरा॥
इतना देखिचिकित्सा करिये। रोगघटै मन धीरज धरिये॥
अथमंजलिबहुकोशजोजाय। चलाजायफिरिबंदहोजाय
चलन न पावैबहु थकवाई। उसकी दवा होइ अजमाई

दोहा–जाय बंदभरि जाय वृष, सो होवै बेकाम ॥
ताके लक्षण परखिकै, दवा लिये आराम ॥

छंद–जेहिबाहरचलैवृषबहुतकोस। भरिजायतनहिंपावैकलेस
लँगराय चरण गरुए परंत।मग फैलेपायन बहु चलन्त॥
रगमोटीचारोंचरण होय।वृष थोरा चलि फिरि रुकै सोय॥
बहु सुस्तर है ठाढ़ौ अधीर। अति मेहनतिमें यह रोगपीर॥

दवा

चौ०-बाँधोवृषजहँपवनलागै। बंदमकानउजियारोभागै॥
कम्मर ऊपरकसौ दुइचारी।गरमी तन लागे बहु भारी॥
फिरिमदिरादुइबेर पियावै।साँझ भोर याही विधि पावै॥
निकसे अंग पसीना जबहीं। खुलि जैहै यह जानौ तबहीं॥

अन्य

चौ०-गूगुर सज्जी आंबा हरदी। टकाटका भरिकींजैगरदी॥
तोला एक अफीम मँगावै। थोरे पानीमें घोरवावै॥
यह आटाको लेउ मँगाई। वहि पानीमें ताहि सनाई॥
ताकी एक टीकिया करौ। वाके बीचमें औषधी धरौ॥
लुगुदी जौन अफीमकी होई। धरौ मध्यमें दवेके सोई॥
फिरि गोलायक लेउ बनाई। तापर माटी देउ थोपाई॥
आगीकी भुलिभुलिमें धरै। जब परिपाकहोय तब निकरै॥
माटी फोरि फेकि तेहि दीजै।आटासहितपीसिकरिलीजै॥
षट गोली तेहि लेउ बनाई। शामसुबा यक एक खवाई॥
तीनि रोज जो वृष वह पावै।चरण भरे जलदी खुलिजावै॥

## अन्य दवा—मालिसकी

गोलिदार कटैया लावै । ताके पाता सब तोरवावै ॥
पीसिकूटिरस लेउ निकारी। दुइसेर पक्के वजन विचारी॥
गेरु एक छँटाक पिसावै । रेडीतेल दुगुन मिलवावै ॥
आगीमें कछु गरम करीजे। गुनगुन वृषतन मरदन कीजै॥
जूडनीर दाना मतिदीजे। अरु परहेज बहुत विधिकीजै॥
पानीकी बहु प्यास देखावे। कछुकजवायनि मिलै चुरावै॥
वाही जल वृष पियनकै । अरु शरदीते बहुत बचावै ॥

## अन्य—सेन्दुरफ वटी

दोहा—सेन्दुरफवटि खवाइये, जायबन्द भरि जाय ।
मैजलिमें थकि जाय बहु, चलै न एको पाय॥
चौ०-याकी दवासुनौ मन लाई। खायेतेजलदीखुलिजाई॥
सेन्दुर औरसोहागा लीजे। जौन चौकिया नाम कहीजै॥
मालकांगनीगौघृतलावै। गुडपुरातनतेहि मध्यमिलावै॥
तोला एक एकसम करौ । पीसि छानि एकैमें करौ ॥
सकल दवा घृतमें भुजवावै। ताकी गोली पांच बनावै॥
गोलीएक प्रात तेखाई । जायबदनको खोज नशाई ॥

## अन्य । ( मैंने अजमाई )

दोहा—वृषभ भरे पग ना चलै, जाय बन्द है जाय ।
चौ० नरकचूरअरु आंबाहरदी। पक्केपावपावकरुगरदी॥
गूगर एक छटांग पिसावै । तीनों दवा मिलाय धरावै॥

गोघृत लेउ मिठाई भाई। पाव पाव दोनों तौलाई॥
एक सेर गूदा घिग्रुवारी। पक्की तौल लेउ अनुसारी
घिग्रुवारीघृत और मिठाई। बटुईमेंतीनों धरवाई॥
एकछटाँकदवामिलवावै।अग्निपकाइवृषभमुखनावै
साँझसमय यहऔटीदीजे।सतयेंदिनतेहिनीकोलीजै
एकपहर तेहि कैजा कीजे। जायनंद पगभरो हरीजे

अन्य औटी

चौ०-कुटकी कचरी घोढवचलावै डेढपावतीनोपिसवावै
बीलनाम यक दवा कहावै।ताको तोला एक मँगावै
गूगुर ताहि बराबरि डारौ।सकलपीसिबटुईमें धारौ
एकसेरपानी भरिदीजे।अग्निचढायपकायसोलीजै
दुइ उबाल वामें जब आवै।तब उतारिसीरोकरवावै
पीछूबीलपीसिमिलवावै।नारिभरायसाँझमुखनावै
पवनबचावन बहुतै करै। भरोदुःखसतयें दिनहरै
अन्य औटी। (रास्ता चले थकिगा होय तेहिकी)

दोहा-चूना हरदी लीजिये, आध पाव परमान।
सेर मिठाई डारु तेहि, औटी करौ विधान॥
साँझसमय वृष, दीजिये, जो थकबाही जानु।
भोर भये नीके चलै, याहीते पहिचानु॥

अथ भरेवृषभके दागैकी विधि

दोहा-जौन वृषभ भरिजात है, ताको करौं बखान।
बहुत दवा करि नीक नहिं, दागौ ताहि सुजान॥

चौ०-नथुनापर दुइ दाग देवावै।नीचे दुइकोहानके लावै
दोनों दुइ कोखिनमें दीजै।पीठी ऊपर दुये करीजै
दुमकी जरमें दुये देवावै।कंधा ऊपर दुइको लावै॥
दुवो जंघमें दुये करावै या विधि वृषको दाग देवावै॥

भरेवृषभके बुझावको वफारादेनेकी विधि

चौ०-बंदमकानवृषभलैबाँधै।फिरिरचनायाहीविधिसाधै
ईंटे चारि तप्त करवावै।एक चरणतर एक धरावै॥
खट्टा तक्र लेउ मँगवाई।तेहिपर थोराथोर ढराई॥
निकसै वाफ चरणमें लागै।ताहीसोंदुख वृषको भागै
जब सिराय वह ईंटबनाई।दुहरेपद या विधिकरवाई
सातरोजलगकरौविधाना।चारोंचरणदवापरमाना
बहुत नीक यह करै जो कोई।नीक नहोयतोदागैसोई
दागै सकलरूप हरिजाई।दाग बचायदवाकरवाई॥

रास्ताचलैमें महिषभरिजाय ताको उपाय।

दोहा-महिष भरैं पग ना चले, ताको करो उपाय।
चारो चरणके जंघमें, अरु चुतरीमें जाय॥

चौ०-छूराभे मछना लगवावै। रक्त गिरै दुख दूरिकरावै॥

अथ महिष वृषभ लादेते पीठि वा छाती

सूजि जाय ताको उपाय

दोहा-महिषा अरु वृष जो लदै, लादे पीठि सुजाय।
ताकी छाती सूजे अधिक, वाकी दवा कराय॥

चौ०-खैंचिलदान कसेते सूजे। तापर कपडा भिजैधरीजे॥
जबलगसूज मिटै नहिं धरौ। ऊपर जलटपकावाकरौ॥
यहिते जो अच्छा नहिं होई और दवा कीजै पुनि सोई॥
अन्य-दोहा-गाईकेरे दूधमें, थोरा निमक मिलाय।
आगीमें पकवायकै, कम्मरटूक भिजाय॥
चौ०-तीनि रोज बाँधौ उठि प्राता। सोथ मिटै तनुदुख मिटजाता॥

अन्य-

सोवाबीजछटांकपिसावै। पाततमाखूभस्मकरावै।
ताको दुइ तोला मिलवाई। और दवासुनिलीजो भाई
गरगौवाकी बीट मँगावै। तोला एक ताहि मिलवावै
सकल पीसि पानीमें धरौ। गरम कराय सूजमें चुपरौ
लेउ मुसब्बरको मँगवाई। जौनकमंगरिनाम कहाई
पीसिगरमपानीमेंकरिकै। लेपन करौ सूजपर धरिकै
अथ रोगको नाउँ गरवा दूसरा नाउँ पट्ठा
दोहा-महिष महिषके होति है। गरवारुज मुखमाहिं।
दूसर पट्ठानाम कहि, कोउ कोउ बरणै ताहि॥

लक्षण

दोहा-मोटी रग परिजाति है, जीभतरे रँगश्याम।
ता रुजको पहिचानियो; दवा करो अभिराम॥
चौ०-चारा खाय तनुक नहिं जानो। चिपिर चिपिर मुख करि सो मानो॥ जीभ काढि नथुनाको चाटै। रसना नासातक नहिं आँटै॥

नितप्रति देह जाय दुबराई। याकी दवा करावो भाई ॥
गिरातरेरगमोरि दिखावै। नीलवरणतेहिफस्तखोलावै ॥
जौनझलारिहसारिकहीजै। कांटासहित तोरि तेहिलीजै॥
तेहिकांटाभेरगचिरवाई। निकरै रुधिर नीक होयजाई।
तेहिपाछे हरदी पिसवावै। भुरजी छानि करहु वाँलावै॥
दोनों मिलै मलौ रगऊपर। नीकहोयरुजसुखकोदुखहर।

## महिषीके मन्दअग्नि होइजाय ताका मसाला।

दोहा-मन्दअग्नि हो जाति है, महिषीके तन आय।
भूख घटै तन बहु लटै, चाराको नहिं खाय ॥
चौ०-कुम्भीको विरवामँगवावै। पावएकताकोपिसवावै॥
यव आटा सँगदेउ खवाई। आठरोजपरमान बताई॥

## अथ घमहावृषलक्षण

दोहा-जौनवृषभके देहमें, घाम अधिक दुख देय।
जलमें पैठे शीघ्रही घमहां कहिये सोय ॥ ॥
चौ०-जलमें ठाढ रहै नहिं डोलै। घामदेखिबहुतै दुखझेलै

## पहिचान

बडे बडे रोम फटे जेहि देखो। घमहां वृषभ ताहि अवरेखो॥
जोकिसानलेहै यहिकाहीं। सदा सोचकरिहै मनमाहीं ॥
कामलियेपरजीवचोरावै। दवा किये कोइ नीक देखावै ॥

## दवा

सर्षपतेलआधसेरलीजै। प्रातनारिभरि पियनको दीजै ॥
पक्कीतौलकिहैपरमाना। चालिसदिनलगिकरौविधाना।

फिरिछाँहीते घामें बैठे। कबहूँ नाहीं जलमें पैठे ॥

## अथ वृषभतरवासेके लक्षण

दोहा-वृषभ चलै मारग बहु, कठिन भूमि जो होय।
ताके पगतरवाँसिहैं, तरवा रगैरै सोय ॥

चौ०-मगकोचलनत्यागनकीजैपशुकोअच्छाजलदीजै ॥
कीकछुवस्तर ठाटभिजावै। चारोंचरणनमेंबँधवावै ॥
ऊपरतेजलतेभिजवाई। नीक न होयतोऔर उपाई ॥

अन्य-मोमगरमगुनगुन टपकावै। तरवापुष्टह्वैबलपावै ॥
वृषभहोयतरवाँसाजोई। चारोंचरणलंगकरिसोई ॥
भरोचरणदुइलंगकरावै। यहिलक्षणतेअलगबतावै ॥
औरोयतनभरेकीकरिये। वासोंनीकहोयसुखलहिये

## अथ कूल उतरेकी दवा

दोहा-पिछले पदको जोरजो, खिसिकि जाय लँगराय।
चल न पाव दुखित बहु, ताको करौ उपाय ॥
उतरै कूल जो वृषभको, गुखुरू डोलै जानु ॥
एकै विधि दोनों हुवै, कछुक फरक पहिचानु ॥
अगिले पदकी गूखुरू, पिछिलेपद कहि कूल ॥
एकै दवा उपाय यक, दुनहुनमें है शूल ॥

चौ०-हाथमेंवृषकूलचढ़ावै। शूकरवश बहुदिनमलवावै ॥
यासोपुष्टबहुतविधिहोई। औरउपायकरोमतिकोई ॥

दवा–झिटकाचोटमोच गुखुरूडोलै कूलउतरैकी ॥

चौ॰ झिटकाचोटमोचजेहिलागै। वाकीदवाकरौदुखभागै
षोडशमुरगीअंडमगावै । तोलाएकअफीममिलावै ॥
आधासेरशूकरबसलीजै । सर्षपतैलपावइक दीजै ॥
आधापावलेआंबाहरदी। पीसिमहीनकरौबहुगरदी॥
गेरूएकछटाँकपिसावै। सकलमिलायघेपिधरवावै॥
मालिसखूबकरैबहुरगरै । कंडाभेडसेंक फिरिकरै ॥
साँझभोरदुहुबेरलगावै । सूजे चोटनीकतेहिभावै ॥
पंद्रहदिनयाहींविधिकरै।तनुकीचोटसकलविधिहरै॥

## गुखुरू अगिलेपैर के डोलनेका उपाय

दोहा–गुखुरू तबहीं टरति है, जब करि है बहु जोर।
गुखुरू वाको कहति हैं, जौन जोरको ठौर ॥
गफलत मति वाकी करै, ताछन दवा कराउ ॥
मूँजक आँडर क्वाथ ले, दूसर पग बँधवाउ ॥
गंठा घुटुनापर कसो, जासों बहु लँगराय ॥
यह उपाव जो कीजिये, तासों नीक दिखाय ॥

चौ॰-अधिकबूततेहिपगपरकरै।गुखुरूवालासोभुइधरै॥
तीनिचार दिन जो बँधवावै।नीकनहोयतोदवाकरावै॥

## अन्य

पैर हाथधरि खैंचो भाई । गुखुरूटरी बैठि जबजाई ॥
पट्टा बाँध देउ दिनराती । आरसीतेलनाउ बहुभाँती ॥

अन्य

याहूते नहिं नीक देखावै। सुवरकि चरवी वस मलवावै॥
और कछुक दिन देउ खवाई गुखुरूनीकि बैठितबजाई॥
दोनों दवा बहुत अजमाई। पट्टी खुलि वसको मलवाई॥

अन्य

सुवरकि विष्ठा गरम करावै। गुखुरूऊपरताहिमलावै॥

अथ गुखुरू दागनेकी विधि

दोहा–चारों तरफ गरेरिकै, गुखुरू देउ दगाय॥
नोक होय लँगरा मिटैं, करौ यतन यहै जाय॥

"कोई अंगमें चोट लगनेसे सूजिआवेताकी दवा"

दोहा–जौन पशुके अंगमें, चोट चपेट लगाय॥
तासो सूजन देखिये, दवा किये दुख जाय॥
चौ० आँबाहुरदीचँदसुरलीजै। श्यामातिलतीनोंसम कीजे
बहुत महीन पीसि पानीमें। अग्निपकायलेपुसूजनमें॥
साम सुबहु दुहुँबेर लगाई। नीक न होय तो और उपाई॥

अन्य

रेंडी बेनवर गूदी लीजै। अरसी श्यामतिलसमकीजै॥
चारों दवा पीसि पकवावै। पशुकी सूजनिपर चुपरावै॥

अन्य

हरदी तोले दुइ पिसवाई। साबुन तोला एक मिलाई॥
अग्निमध्य चुरवौ पानीमें। लेप करौ पशुकी सूजनमें॥

अन्य

अँबिलीऔरसँभालूलीजै । रनिमकोयसबपातभनीजै ॥
छालीलेउसहोरचिटकुवाँ । औटिपात्रतेहिदीज्योधुवाँ॥
जबैनीरकछुजायसेराई । देउ तरेरा मलि मलि भाई ॥

अन्य

दोहा–माटी लोना लीजिये, जो दिवालमें होय ॥
पानीमें औटायकै, मलु सूजनपर सोय ॥

अन्य

चौ०-जोनदवामेंनीकदिखावै।तोसूजनपोटरीसिकवावै॥

दवा

दुइगांठी ले प्याज मँगाई । तोला दुइ हरदी तेहि लाई॥
चमसुरजाको हालिम कहिये । दुइतोलाताहीमेंलहिये॥
आधपाव गेहूँकी मैदा । घृतमें सानि करी बहु फैदा ॥
सकल पीसि पोटरी दुइकरै।सहत सहत सेके दुखहरै ॥

अन्य

जो नहिं अच्छी देह दिखाई। बारमुडाय जोक लगाई॥
"सूजन कोई अंगमें शरदीते होय ताकी दवा"
दोहा–गेरू अजवाइन पिसे, पानी मिलै पकाय ।
सूजन शरदीकी जहां, लेप किये बहि जाय ॥

अन्य

गेरू कारी जीरले, पीसि गरम करवाय ॥
गुनगुनकरि लेपन करो, शोथ नीक ह्वै जाय ॥

अँबरबेलि मकोयले, और संभालू पात ।
तीनों पीसौ गरम करि, लेप करो उठि प्रात ॥
रेंडी बेनवरकी मिंगी, तोले चारि मँगाव ।
तोला एक मुसब्बरै, पानीमें पिसवाव ॥
आगीमें तेहि चुरैकै, शरद सूजमें जान ।
लेपन करु दिन तीनलग, प्रात सांझ परमान ॥

अन्य

गूद लेउ घिगुवारिको, एक छटांक नवीन ।
तोला एक मुसब्बरै, पीसि मिलै तेहि दीन ॥
आगीमें गुन गुन करौ, मलु सूजनपर सोय ।
पांच सात दिनके किये, वृषभ अरामी होय ॥

अन्य सेंक

पथरा एक मँगायकै, कितौ ईंट करु तात ॥
धीरा धीरा सेंक वृष, शरदसूज मिटि जात ॥

"कोई अंगमें गरमीते सूजन होय ताकी दवा"

चौ०—जो गरमीते गरमदेखावै । ठंढी दवा लेप चुपरावै
गेरू धनियां ईसरगोला । यवको आटा ताहिसमूला ॥
सकलदवासम लेउ पिसाई सिरकामिलैपकाय लगाई ॥

"कोइ अंगके गांठि गिरह जोरमें जो कठोर बहुत है जाय गुम्मर निकरि आवै ताकी दवा"

दोहा—गांठि गिरह पशुकी लखो, जो कठोर है जाय ।
सरदी गरमी दुहुनते, ताकी दवा कराय ॥

चौ०-अतिकठोरगुम्मजहैजावै।सुरतरहैमगचलैनपावै॥
सोंठि पीसिसिरकामेंलीजे।गरम कराय लेप करि दीजे

### अन्य

कोचिला गनिकेसात मँगावै। अंबरबेलिरूसकीलावै॥
घोडवचलहसुनसमपिसवाई।सर्षपतेलमध्यपकवाई॥
शरदसूजपर मालिस करै। अठयेदिन गुम्मजसबहरै॥
जो गरमीते सूजन जानौ। ठंढी दवा उपरते आनौ॥
वाही विधिते लेप करावै। नीकहोयतबसुखउपजावै॥

### कुम्हेडीरोगलक्षण। शृंगनके नीचे हाड गल जाता है

दोहा-नाम कुम्हेडी रोग है, वृषभशृङ्गमें होय।
ताके लक्षण कहत हौं, जानि लेउ सब कोय॥
चौ०-नथुनातेपानीबहिआवै।प्रथमकछुकदिनकमदेखरावै
धीरा धीरा बढति है। शृङ्गमूलको अस्थिगलति है॥
थोरा थोरा टेढ देखावै। फेरि लटकि माथेपर आवै॥
शीशकेरि जो अस्थि कहावै। तोनसरै कछुमूद गलावै॥
शोणितमिला नीर बहुबहै। कछुकलबाबदार तेहि कहै॥
खाल सरै माथा गलिजाई। शृङ्गगिरै नहिं कछूवसाई॥
महाकठिनयहरोगबखानो।जानौकाल आय नियरानो॥
हम यह देखा रोग कलेशा। ताते लक्षण लिखै सुदेशा॥
महीना दुइ चारिक रुज रहै। पीछे वृषभ मृत्युको गहै॥

"पशुको दुश्मन अँधाके डारते हैं भेलावाँ लगाइके"

दोहा-जो कोउ पशुके नेत्रमें, देय भेलावँ लगाय ।
सो आंधर होय जात है, सूजनि अधिक देखाय ॥

चौ०-कुटकी बहुत महीन पिसाई । वृषकेनेत्रनदेउभराई ॥

"वृषभ वा महिषकेकांधेमेंझिटकालागनेकीदवा"

दोहा-झिटका लगे कांधमें, वृषको दरद कराय ।
वाकी दवा कराइये, मालिसते सुख पाय ॥

चौ०-मुरगीके अंडा मँगवावै । सांभरिनमकपीसिमिल-
वावै॥चारिपांचदिनमासिकरै । पीरजायझिटकासबहरै ॥

वृषभ वा महिषका कांधे सूजै वाके फूटे
पीब आवै, ताके लक्षण व दवा

दोहा-जौन वृषभ हल शकटरथ, कबहूँ चला न होय ।
एका एकी जोतिये, सूज कांध लगि सोय ॥

चौ०-भैंसाकोगोबरमँगवावै।जलसोंमिलैपकायलगावै॥
अन्य-लेंडीऊँटकेरिपिसवाई।खारीनमकमिलायपकाई।
सूजन कांधपर थोपावै । नीक होय बहुत सुखपावै॥
सूखी हरदीपीसिमिलावै।याहूते सूजन मिटिजावै ॥
शूकरकी चरबीबस चुपरै । सूजजायमजबूतीपकरै ॥
लेउगोहकीवसमँगवाई । काँधमलाय पुष्ट करवाई॥
मैंजलिचलैकांधजेहिसूजै । तापरदवालेपयहकीजै ॥
आटा चनाकेर मँगवावै । आंबाहरदीपीसिमिलावै॥
गेहूँकी मैदा सम तीनो । दूध घोराय पकावनकीनो ॥
कांधेपर जो लेपन करै । सूजन मिटै काँधदुखहरै॥

हरदी दुइतोला पिसवाई । मासेतीन अफीम मिलाई॥
सर्षपतैले एकछटाँका । एकैमें करु गरम सुपाका ॥
वृषभकाँधमें मालिस करै । सूजन जाय दुःखको हरै॥
अरसीको जो तेलमलावै । जबतब सो तूतीलावै ॥

"काँधफूटि बहै वा पानी आवै ताको मलहम ।"

चौपाई-संगजरातमोमकोलीजै।डारि सफेदा तामें दीजै॥ टका टकाभरि लेउ सुजाना । ताके पीछे और निधाना ॥ फूँकि बनात पुरानी लीजै । जूथी चर्मकि भस्म करीजै ॥ गो गोबरका बिनुवाँ कंडा । लेडी गोल सोइ सब खंडा ॥ अग्निमध्य याको फुकवावै । तीनों एक छटाँक मिलावै ॥ डेढ़ पाव अरसीको तेला। अग्नि पकाय देह सब घेला ॥

दोहा—चुपरौ कांधेमें सुघर, यह मलहम मनलाय
जबलग घाव न पूरि है, मेहनति बंदकराय ॥

"काँधेमें जो बार न जमें सो जमैंका तेल।"

दोहा—जाहि वृषभके काँधमें जो बार जमैं नहिं होय।
ताको तेल बनायके, एकमास मलु सोय ॥

चौ०-सेंहुडा पलई नरम जो होई ॥ एक हाथ भरि काटि सो लेई ॥ कांटा बकला सब छिलवावै । गटिया टुकड़ा मिहीं करावै॥सर्षपतेल मध्य पकवावै। भस्म होइ तब घोट करावै । यह मलहमकी मालिस करै । जामैं बार काँध रुज हरै ॥

घोंघा लेउ सजीव मँगाई। सर्षपतेलमें भस्म कराई ॥
यह मलहम कांधेमें चुपरौ। जामें कच धीरजमनधरौ॥

अथ जखम लागेपर जो यह दवा लगावै तो
न पाकै न पीव आनै जलदी सूखे

दोहा-मिरचा अरुण पिसाइकै, सांभरिनमक मिलाय॥
सर्षपतेल मिलाइकै आगीमें पकवाय ॥
चौ०-जखमके ऊपर देउ बंधाई।नीकहोयजलदीसुखपाई
पाकै नहीं पीव नहिं आवै। दवा करो मनमें भावै ॥

अन्य

हलुको घाउ गहिरनहिं कोई।ताकी दवा करौ सब कोई॥
अँबिलीकी पपरीले आवै। जाहिपेडमें सूखि दिखावै ॥
ताहि जरायकै कोइला करो।पीसि जखमके ऊपर धरो॥
जलदी रक्तबन्द ह्वै जावै।नीक होय पशु बहुसुखपावै ॥

अन्य

कपराकी गद्दी भिजवाई। घाउकेऊपरकसि बधवाई ॥
पानी ऊपर चुवाबा करै। पहर तीन चारि कम न धरै॥

अन्य

खील सोहागा पीसि भरावै। यहू रक्तबन्द करवावै ॥

अन्य

कच्ची रार सफेद पिसाई। वस्तरफूँकि भस्मकरवाई ॥
जखमके भीतर जो भरिदीजै।रक्तबंदकरदुखहरलीजै॥

पहले जखमको देउ लियाई। तेहि पाछेकरु दवा उपाई ॥

अथ जखम धोवैका पानी फुरियावगैरहमें

दोहा-फुरिया जखम धोवाव जो, तौ पानी बनवाव ॥
याहीते नीको रहै, पीछू दवा लगाव ॥

चौ०-नींबपातपानीउसनावै। कितौफटकरीडारिपकावै ॥
यासों फुरिया घाव धोवाई। जलदी नीकहोय सुनुभाई ॥

अथ जखम साफकरैका मलहम

चौ०-जौनजखममें पपरी परै। भीतरदवाअसरनहिं करै ॥
ताको मलहम करि चुपरावै। पपरी नरम होय गिरिजावै ॥
गोघृत साँभरिनमक मिलाई। बहुतमहीनपिसायलगाई ॥

जखम लागेते जो खून न बन्द होय ताके
बन्द करनेकी दवा

दोहा-रक्त चलै पशुके जखम, बन्द नहीं देखराय ॥
शृङ्गवगैरह टूटमें, ताको जतन कराय ॥

चौ०-कम्मर लेउ पुरान मँगाई। भेडरोम जामें लगवाई ॥
की तो पटरेशमी मँगावै। अथवा रुईपुरानोलावै ॥
इन तीनोंमेंएकजरावै। भस्मकरायकेजखमभरावै ॥
भरतै रक्त बंद ह्वैजाई। जो कोइ या विधि करै उपाई ॥

अन्य

जारा मकरीको चपकावै। याहू रुधिर बन्द करवावै ॥

अन्य

माटीका यह टिकरालैके। बांधि देउ छतऊपर धरिकै ॥

रंडककोरव सूख मँगावै। ताहि जराय धुवाँ सेंकवावै ॥
पहर एक दुइलों जो करै। रुधिर बन्दकरि दुखको हरै॥

अथ जख्म साफकरनेका मलहम

चौ०-सीपी चूनकरहुवाँलावै। समकरिअरसीतलमिलावै
यह मलहम जो कोई चुपरे। साफकरै अरुजल्दीपूरै

अन्य

हालिम हरदी सम पिसवावै। पानीमिलै घेपि चुपरावै॥
कपरापर फीहाकरि धरिहै।जखम साफ ताहीक्षणकरिहै॥

मलहम जखममें पीब आनेपर लगावै

दोहा-मलहम भाषौं पशुजखम, पीबपरे चुपराय।
जलदी नीको करत है, कीजो यही उपाय ॥

चौ०-नरियर केर तेल मंगवाई। थोरा थोरा छत चुपराई॥
मलहम जो जखम को। जलदी अच्छा करै।

चौ०-मुरदाशंख तूतियारारै। पैसा पैसा भरि तेहि डारै॥
नींबकीपातीकोमलवावै। तोलातीनिमहीनपिसावै॥
गोघृतआधपावमिलवाई। अग्निचढ़ायदवापकवाई॥
जरिकैभसमहोइजबजानौ। पथराभेतवरगरिबखानौ
कपरा चुपरि घावपै धरे। जलदीनीक होइ दुखहरे॥

जौनजखम अच्छा होइजाय सूखै न आवै

चौ०-जौन जखम अच्छहोइ जावै। अमिष बराबरिसो देखरावै ॥ सूखै नहीं पिचपिचा लालै। वाकी दवाकरौ ततकालै ॥ चुनागच पुरान पिसवाई। जखमके ऊपर

सो बुरकाई ॥ गदहालेंडी सूखि पिसावै। घाव पिच-
पिचापरनिथरावै। ऊँटकि पसुरी फूँकि पिसाई। जख-
मके ऊपर सो छिटकाई।

जखम अच्छा हैगा होइ बार न जामैं वाकी दवा

दोहा–जौन जखम नीको ह्वै, त्वचा मास भरिपूर।
जो कच वामें नहिंजमैं, कीज्यो दवा जरूर ॥

चौ०–जामें बार दवा जो करिये। यह विचारिके
मनमैं धरिये। लीलकि बट्टी लेड मँगवाई। मानुष थूँक
डारि पिसवाई॥ एकमासभरि या विधि चुपरौ। जामैं
बार धीर मन करौ॥ श्यामा तिलको भस्म करावै।
पानी मिलै पिसाय लगावै॥ साबुन अरु लिलवरी
मिलाई। पानी पीसि देउ लगवाई। मुरगीके अण्डा
मगवावै। तेसब पानीमें पकवावै। ताहि फारि जरदीले
लीजै। वाहि कराहीमें धरि दीजै॥ तप्त कराही जबहीं
जानौ। जरदी तेल छाँड़िहै मानौ॥ सो यह तेल
पीछिकै धरिये। चुपरौ बार जमैं जो करिये।

अब वृषभकी पूँछ की बालरिबारसुधा डंडीकटि
गिरजाय तामें बार जामैंको तेल।

दोहा–वृषभपूँछकी बालरी, कौनेउ विधि कटिजाय।
ताको तेल बनाइके, चुपरौ कच जमिजाय॥

चौ०–मछरी एक चरँगवा कहिये सर्षपतेल मध्यजरैये।
पथरामें तेहि देउघोटाई। एकमास बालरि चुपराई॥

"पशुका पेट फाटैं आँतै निकसि आवै वाकी दवा"

दोहा-वृष महिषी पशु और जे, पेट फाटि जो जाय।
आँतैं बाहर नीकरैं, ताको करौ उपाय॥

चौ-पक्षीबयाकिझोंझमँगवावै। घृतमेंभिजेअग्निफुँकवावै।
ताकी आँच आँच सिकवाई।आपै आप बैठि सब जाई॥

दोहा-माछी कछुक पिसायकै, आँतनमें चुपराउ॥
याहूते धसिजाति है, तुरतै करै उपाउ॥

चौ०-जोपै आँतफाटिकछुजाई।रेशमफूँकिदेउ चुपकाई॥
तापीछे यह जान करावै।जखम मूँजभे तुर्त सियावै॥

## अथ वृषभके नासूरको मलहम

दोहा-रहै बहुतदिन जखम जो, तौ नसूर है जाय।
पीब बहै पानी चलै, दवा करौ मनलाय॥

### छन्द पज्झटिका

सरसोंके तेलले एक पाव। तेहि मोम तीनि तोला मिलाव॥ सो अग्निमध्य लीजो पकायफिर दवा पीसि पीछे मिलाय॥ मुरदारशंख हरदी बखान। ले गुलेनार सूखे सुजान॥ सुरमाकी बटी तामें मिलाय। फटकरी लेउ लावा बनाय॥ अरु बारहसिंगाको मँगाय।नाखून अश्व तामें मिलाय॥ द्वौ अग्निमध्य धरियो सँभरि। जब भस्म होय तब ले निकारि॥सब तोला तोलासम प्रमान। फिरि तेल मोममें देउ सान॥ अरु आगीमें

थोरा पकाय धरि राखो अपने धाम लाय॥ करु बाती कपराकी सुवेश। तेहि चुपरि नसूरै करु प्रवेश॥ जो बहुत महिनो छेदयुक्त। तौ बाती वैसय करौ उक्त॥ सो विवर नसूरेमें देवाय। दुहुँबेर मासभरि करु उपाय॥

## अन्य मलहम

गोघृतै अधपावे मँगाउ। अरुमोम टकाभरि जर्द लाउ॥ पिघलाय ताहि दीजो मिलाय। सिंदूरशार तूतियाजाय॥ मुरदाशंख समले प्रवीन। इकतोला तोला करु महीन॥ घृतमोममिलैपिसवाउ नान्ह। पूर्वोक्त करैबातीविधान्ह॥

## अथ दागे जखमपर लगानेका मलहम

दोहा-मलहम दागे जखमको, बहुत नीक सो जान।
जो वृषके लेपन करौ, नीक होय पहिचान॥

## छंद-तोमर

कहि श्वेततिलको तेल। एक पावभरि तेहि मेल॥
अरु फल भेलावाँ जानु। गनिकै सो पंद्रह आनु॥
तेहि काटि दुइदुइ लेउ। सब तेलमें भरिदेउ॥
अरु अग्निमध्य पकाय। जब जरि भेलावाँ जाय॥
फिरि फल निकासि फेकाउ। तब और दवा मिलाउ॥
एक टका भरि लेलार। गंधक नयनियाँ डार॥
तूतिया दुवो परमान! तेहि एक तोला जान॥
सब पीसि तेल मिलाउ। कछु अग्निमध्य पकाउ॥
एक दिवसमें बहुवार। छत लेप करु सँभार॥

यक पाव तिल्लिक तेल । तेहिमें सोहागा मेल ॥
नवसादरै परमान । दोनों अधपई जान ॥
तेहि अगिनिमध्यपकाउ । मलहम सो ताहि बनाउ ॥
"फुरिया सब तरहकी निकसै ताको उपाय" ॥
दोहा–फुरियनकेरी दवा यह, जो सूजन पटकाय ।
हजम करे सब वरमको, पहिले करो उपाय ॥
चौ०-सेमरछालीऔकचनारा।जलमेंपीसिपकावोथारा॥
फुरिया ऊपर देहु बँधाई ।सूजन हजम करै सुनुभाई ॥

अन्य

गेरू जामुनि छाल पिसावै।नींब मकोइयापात मिलावै॥
पानी मिलै गरम करवाई । गुन गुन लेप बँधावो जाई॥
नींबछाल अजवायनिलीजै।रूसपात समपीसि करीजै ॥
गुनगुनकरियाहूको बाँधौ।नीकनहोय और विधिनाधौ॥

अन्य

सोवासागुके बीज मँगावै।हरदी धनियाँ ताहि मिलावै ॥
पातबबूना सब सम कीजै।पानीमिलाय पीसितेहिलीजै ॥
गरम कराय बँधावै कोई । नीक होय सूजन सब खोई॥

फुरिया पकानेकी दवा

दोहा–दवावरम कीजो ऊपर, बहुविधि लिखी बनाय ।
जो वासों पटकै नहीं, कीजै और उपाय ॥
चौ०–फिरि पाकैकी दवा धरावै। जामें फूटिबहैसुखपावै॥
चाउर तक्र मिलैपिसवाई।नमक मिलाय अग्निपकवाई ॥

यहपुलटिसफुरियापरधरौ।पाकिबहैविधिवत जो करौ॥
सोरेठी अरुपात सँभारू। लेउ मयनफलसम सब डारू॥
पीसि नीरमें गुनगुन कीजे। फुरिया ऊपर सो धरि दीजे॥
याहू पकवै पीव बहावे ! और दवा सुनु जो मनभावे॥
गेहूँ दरिया दही मिलाई। बहुत महीन ताहि पिसवाई॥
अगिनिपकाय देहु बँधवाई। फूटिबहे जो करौ उपाई॥

दोहा–जो इतने पकि फूटि बहि, तौ है नीक विधान॥
नाहीं तो यह दवा करु, जौन लिखौं परमान॥

चौ०-गूगुरसहत मिलाय पिसावै। गुनगुन करि लेपन करवावै॥ अजवायनगुडमें पिसवाई। नीरमिलायअग्निपकवाई॥ ॥ गुनगुन लेप करौ पशुकेरे। फुरिया फूटि कहौं मैं टेरे॥ विष्ठा लेउ कबूतर केरी। मुरगी अंडा मिले बहोरी॥
देसी राई जल पिसवावै। तीनों मिले अगिनि पकवावै॥
फुरियापर तेहि देउ बँधाई। फूटि बहै नहि और उपाई॥
तौ नस्तरमें ताहि चिरावै। बहे मवाद नीक ह्वै जावै॥

दोहा–फिरि नींबीके पात लै, थोरा नमक मिलाय।
पानीमें तेहि पीसिके, टिकिया रचो बनाय॥
फुरिया चीरीपर धरौ, तीनि रोज दुहुँबेर॥
साफ भये मलहम करै, नीक होय नहिं देर॥
कीतौ टीकियापर चुपरु, थोरा सहत लगाय॥
याहु करि है साफ बहु, तब मलहम लगवाय॥

चौ०-जेमलहम ऊपर लिखिआये, तेहिलगवाएते सुख-
पाये । फुरियामें मास न बाढै तेहिकी दवा

चौ०-जो नहिं मांस बढ़ै फुरियामें । तौ यह यतन विचारौ मनमें॥ गिरिगिट एक मारि लै आवै । चरण पूँछ सब काटि फेंकावै ॥ पेट चीरि आंतै निकराई । तिल्लीतेल मिलाय पकाई॥ आधपाव परमान करावै । बहुत भस्म होने नहिं पावै । यहै तैल फुरियामें चुपरौ । जलदी मांस बढै जो करौ ॥

अथ मलहम

विनवाँकंडा भस्म करावै । सीपचून तेहिमें मिलवावै ॥ टका टकाभरि दोनों लीजै।अरसीतेल पावभरि कीजै ॥ यह मलहम जो नित्य लगावै । नीक घाउ ह्वै है सुख-पावै जेहि वृषभके खुर फाटा करैं पीव वा पानी

बहै ताको मलहम

दोहा-खुर फाटै जेहि वृषभके, सदा रहैं तेहि काट ।
ताके मलहम चुपरिकै, पशुहि बचावो चाट ॥
कामीला अरु मस्तगी, दुवो बराबरि लेउ ।
बकरा चर्बी मिलै, पीसि मिहीं करि देउ ॥

चौ०-यहमलहमजोदेउलगाईजलदीनीकहोयसुखपाई ॥

अन्य

कुरुकुटअंडकि बलकी लावै । बकरी शीशको अस्थि मँगावै॥ दोनोंअग्निमेंदेउजराई। दुइदुइतोलाभस्ममिलाई

राँग ककुस्तावंग कहावै । तोला एक ताहि मिलवावै ॥
श्वेततिलनको तेल मिलाई । खुरनके ऊपर चुपरो भाई
तेहि पीछे विधि और करावै। जलदी नीकहोयसुखपावै
ताते जलकरि खुरतहि बोरै । कितौ ऊपर टपकावा करै
एक पहर नित है परमाना। जबलगनीक न होय सुजाना

अन्य

सोनमखी अरु लेउ कसीसा । पत्थरचून तूतिया पीसा॥
निंबुकागदी रसमें भीजै। मिहीं पीसिखुर जखम भरीजै॥
ताके ऊपर पट कसवाई बहु मजबूत देउ बँधवाई ॥
सेन्दुरूफ दुइमाशे पिसवावै । माशे चारि लौंग मिल-
वावै ॥ बकराचरबी मोम मँगाई । टका टका भरि
दुवो मिलाई ॥ पाव एक गोघृतकोलीजै । अग्नि चढाय
पकावन कीजै ॥ सो मलहम खुरऊपर चुपरौ । एक
मासलग यहि विधि करौ ॥ अजयपुत्र शिर गूद
मँगावै । श्वेत तिलनको तेल मिलावै ॥ बहुत लेपिकै
देउ लगाई । रोग खुरनको जाय नशाई ॥ श्याम तिल-
नको मिहीं पिसावै । और सफेदा ताहि मिलावै ॥
पाव एक द्वौ लेउ तुलाई ॥ केसरि माशे सात मिलाई॥
तीनों दवा पीसि धरि दीजै । फेरि यतन औरौ विधि
कीजै ॥ मुरगी अंडकी जरदी लीजै । कछुक दवा वह
ताहि घे पीजै ॥ चारौं खुरमें नित प्रति चुपरै । रोग
जाय वह दुख हरै ॥

## अथ बदखुरिनका इलाज

दोहा–बैंगन पानीमें पके, बदखुरि, देउ मलाय ।
श्यामातिलकी भस्म करि, पानी पीसि लगाय॥
झिकवामटरी लायकै, नीरसंग पीसवाय ।
बदखुरि ऊपर लेप करि, रोग दूर ह्वैजाय॥

## अथ प्रथम कीराशाई नाशन

दोहा–जखम फूरिया पीबमें, माछी लगै बनाय ।
तौन हगे सोई कहै, फिरि कोरा ह्वैजाय ॥

चौ०–दिनभरिकीकछुख्यालनकीजै । सांझभये साइल-
खिलीजै ॥ ताहि गिरायदेउलकरीते । घाउधोवाउनीरहु
क्राते॥ फिरिकीरानहिंएकदेखावै।मलहमलैतामेंचुपरावै॥

## अन्य

जो कीरा बहु देय देखाई । बडे बडे बहु दिनके आई।
घोडवचपीसि जखममें भैरं । कीरामरैंसकल झरिपैरं ॥

## अन्य

किलो सरीफापात पिसाई, भरौ घाउमें बहुपिसवाई ॥

## अन्य

पात तमाकू और फिटकरी, पीसि घाव कीरनमें भरी॥

## अन्य

लकरी एक मुलीम कहावै। ताहि मँगाई पिसि भरवावै॥

## अन्य–दवा बुझावाकी

कण्डाकी आगी बनवावै । सर्षपतेलहि ताहि बुझावै ॥

भरौ जखम कीराजरि जावै। नीकहोयजलदीसुखपावै॥

अन्य

कछाबाँस तेल सर्षपमें। ताहि पीसी भरि देउ जखममें॥

अन्य-टटका

मोरपंखकी ठिकुली लीजै। गनिकै सातभौंमदिनदीजै॥
आटामें तेहि सानि खवाई। कीरा मरैं सकलभरिजाई॥
इनमें दवा जो एकौकरिहैं। कीरा मरै गिरै दुख हरिहैं॥

मन्त्र कीरानिवारण--इन्द्रजालग्रन्थको मत है

महतेपटवारी अरुजगाती।वयाजिताकेपायोकीरागया॥
दोहा-कीरा गो वृष महिषके, जो तनुमें परिजायँ।
ताको मंत्र विधान करु, रविवासरदुखजायँ॥

चौ॰जहचौरहाहोयसुनुभाई। तहँकीठिकरीसातमँगाई॥
लैलैं नाम वही पशुकेरा, जौनकिमें दुखभयो घनेरा॥
पढिकै मंत्र बेर करु तीनी। पशुके मालिककोदैदीनी॥
और वचन वाहीसों भाखै। कीरा गये धीर मनराखै॥
सोमालिकवहिठिकरीलै पशुकेमारै अरु यह कहिकै॥
कीरागये वचनयहभाखै। चौथे दिवस छतैको देखै॥

ॐनमोकीरारेतूकुंडकुडीलालालपूँछतेरामुखकीला॥
मैं तोहि पूछौं कहांते आये तोरि मास तैं सबकोखाये॥
अबसबजायभस्महोजाय। गुरुगोरखनाथतोलागहु
पाय॥ शब्दसांचा पिंडकांचा॥

## विधि

दोहा- नींबीकी इक डार लै, सातबेर पढ़ि मंत्र ॥
कीरा झारे पशुनके, नीक होय यह तंत्र ॥

## मलहम कीरानिवारण–माछी न बैठें

दोहा–पशुके तनुमें जो कहूँ, जखम किर्म है जायँ ।
ताको तेल बनाउ यह, लागे सकल नशायँ ॥

चौ०–सर्षपतैल लेउ सेर एका। नींब तैल इक पाव सो नीका ॥ कनयरकी पाती मँगवावै । और पियाज कुचिलिमिलवावै ॥ पाव पाव दोनों पिसवाई । एक छटांक मिलाय पिलाई । तोला दुइक तूतिया लीजै । ताहि पिसाय महीन करीजै ।तेल अग्निमें देउ चढाई । सकलदवा तामें जरवाई॥ भस्म होय तब रगरि मिलावै । याही मलहम जखम लगावै ॥ कीरा मरैं और नहिं परिहैं । माछी ताको निकट न जैहैं ॥

दोहा–जखमके ऊपर लावई, यह मलहम जो कोय ।
माछी नहिं संग्रह करैं, जलदी नीक सो होय ॥

चौ०–कुचिलि भेलाव गूद निम्बकोरी । आधपाव दोनों समघोरी ॥ आधासेर सर्षपको तेला । अग्नि में दवा तेहि मेला । भस्म होय तब लेउ उतारी । तेल भये रगरू बहुभारी ॥ काचीरार छटाक मँगावै । श्याम मिर्च दुइ तोला लावै ॥ दोनों पीसि महीन मिलाई । तब याको क्षतपर चुपराई ॥

## मलहम कंठमालाका दूसरा नाम गंडमाला

दोहा-घींचनरी गरदनसकल, गिलटी बहु परि जायँ ॥
पाकै फूटै पीबबहि, कंठमाल रुज आय ॥
गंडमाल कोऊ कहैं, महाकठिन तेहि जान ॥
मेहनत दवा कराउ बहु, तब नीको पहिचान ॥
चौ०-दण्डीचरखीकीमँगवावै। सोपावकमें तप्तकरावै ॥
जेहिदिशिघुण्डीगोलदेखावै।तेहिदिशिमें गूथी दगवावै॥
जितनो गूथी देयँ दिखाई। तिनपर बुन्दा देते जाई ॥
सबगिलटी गूथी दगवावै।एकौ बाकी नहिं रहि जावै ॥
ता पाछै विधि और करीजे। गंडमाल रूक्ष तासोंछीजे ॥
दुमुहाँ सर्प मारि इक लावै। माटीके बरतन धरवावै ॥
खोदि जमीन गाडितेहिदीजै।चालिसदिनपीछेतेहिलीजै॥
धोयसाफकरि अस्थिनिकारै।ताको मालाकरि उर धारै॥
की कूकुरकी खोपरी लीजै। वृषके गरे बांधि तेहि दीजै॥

## ये दोनों मलहम आदमियोंके वास्ते बहुत अच्छे हैं

चौ०-दवादारसाबुनमँगवावै।आधपावकीतौलकरावै॥
तीनिपावसर्षपकोतेला।एक छटांकमनुष्य कच मेला॥
अगिनिचढायतेलकोदीजै। तामें बार डारिसब दीजै ॥
जब कच भस्म होयँ सुनु भाई। तब साबुन तेलै मिलवाई॥
यह मलहम है नीकबखानौ। कंठमाल दुख हरत विधानौ॥
जो मानुषके यह रुजहोई। ताको मलहम करु यह सोई ॥

रविदिनमारि छछूँदरिलीजै। सर्षपतेलजारि तेहिदीजै॥
सोमलहम रुजपर चुपरावै। नीकहोयबहुसुखउपजावै॥

### अथ पनियारीरोगलक्षण

दोहा--मुख चौहैं नीचेनकी, खाली जहँ दर्शाय।
ताहिमध्य सूजै अधिक, पनियारी सोआय॥
दाढीते ग्रीवा लगे, सूजि अधिक मुख जाय।
चारा पानी नहिं करै, ताको करो उपाय॥

चौ०--अजयाशीशकगूदमँगावै।पत्थरकाचूनामिलवावै
दोनों घेपि चुपरि नितदीजै। फूटिवहैकीबैठिकहीजै
तेहिपाछेमलहमचुपरावै। नीकहोयतनु सुख उपजावै॥

### अन्य

की तो लोहतप्तकरि दागै। याहूते रुज जलदी भागै॥

### अथ वेलियारोगहलकके नीचे घूटीमें गेंदप्रमाण गोल निकलता है।

चौ०-घूँटीहलककेनीचेजानौ। घींचकेऊपरगोलबखानौ॥
गेन्दसमानरोगतेहिनिकरै।एकैतरफ कि दोनों बोरै॥
याकोवेलियानामकहावै। दवाकियेतेसबमिटिजावै॥

### दवा

नींबकी पाती लै उसवावै। देउ बफारा धार छोडावै॥
फिरि पाती वह देउ बँधाई। नीक न होय तौ और उपाई

### दागनेकी विधि

ताहि गरेरि गोल दगवावै। सीधी बेडी लीककरावै॥

लीखौ दाग जेहिसुरतिकेरौ।वाविधिकरौनकछुअरुझेरौ॥



जो दागे नहीं नीक देखावै । तौ फिरि याकी दवा करावै॥
बासो पकै फोरि तेहि दीजै । पहियेही या लेप करीजै॥
कोराजीर मेथि अरु सोवा । तीनोंबीज पीसिकै पकवा॥
गुनगुन करि लेपै रुज ऊपर।बेलिया फूटि बहै यह दुखहर॥

अथ हाउनाम रोग दूसरा नाम घेघा

दोहा--हाऊ रुजको करत हैं, दूसराघेघा नाम ।
ताके लक्षण परखिकै, दवा करौ अभिराम॥

चौ०मुशकिलसे यह नीको होई । महाकठिन तेहि जानो सोई ॥ जौन तराइमें पशु रहैं । तिनको हाके होय सब कहैं ॥ नदी किनारे घास मटीली ॥ तेहिउ चरे रोम यहु खीली ॥ थैली ऐसी लटकि जो आवै ॥ हलकके नीचे सो देखरावै ॥ तबहिं दस्त बहु पशुको आवै। दिनदिन दूबर होते जावै ।

दवा

श्यामधतूरकी पाती लावै।और मकोय समूल मिलावै॥

काराजीरी मयदालकरी । जलमें पीसिनान्हिके धरी ॥
सकल दवा सम तप्तकरावै। घाउकेऊपर सो लिपवावै॥

अन्य बफारा

नींब बकैना और सँभारू । तीनोंपात बराबरि डारू ॥
बरतनभरै अग्नि उसवावै । ताहि बफाराको करवावै ॥
जब सेराय तब यहै बधाई। पांच सात दिन करौ उपाई॥

अन्य--लेप

अजवायन सिरकामें पीसै। गरम कराय होउपर परसै॥
शामसुबहको यहै खवावै । एकछटांक प्रमाण बतावै ॥

अन्य--गोली

कुटकी श्याह मिर्चकोलीजै। आधपाव दोनोंकरिदीजे ॥
हींग अफीम देउ मिलवाई । दशदशमासे सो मगवाई॥
बच्छनाग दश मासे लीजै । अरु वंडार सेरदुइ कीजै ॥
करुई तोंबी मदिरा लीजै। आध आध पावहिकरिदीजै॥
सकलदवा बहु नान्हि पिसावै। मदिरामें गोली बनवावै॥
छायासे परमात करीजै । नितप्रति एक खानको दीजै॥

अन्य--लेप

मूरीबीज कलमिया सोरा। जलसों पीसि गरमकरघोरा॥
सज्जी जवाखार मँगवाई। सेंधा नमक ताहि मिलवाई॥
आंबाहरदी पिपरी सरसों । बहुत महीनपीसियोकरसों॥
सकलदवा समभाग करीजै। गरम कराय लेप करि दीजै॥
ऊखकेर रसको चुपरावै । तासों माछी बहु लपटावै ॥
सूजन सकलचाटिसौलेहै । लीक होयपशु बहुसुखदेहै॥

### अन्य--दवा खानेकी

कुटकी काराजीरी सौंचर। टका टकाभरतीनों समकर॥
आठ दिनालौं देउ खवाई । मृत्यु न हो नीक देखाई॥

### सूजनमिटानेका मसाला

घोड़वचचंपाचीत जवायनि। हरं नमक सैंधौसमलाइनि।
एक छटाँक वजन तेहि कीजे। सर्पपतेल सानिकै दीजे॥

### अन्य--दागनेकी विधि

हुक्काकेरी चिलम मँगावै। पावक तप्तकाल करवावै॥
कूलेढिग चुतरिनपर कीजे।यकयक दाग ताहिके दीजे॥
सकलअंगजो सोथदेखावै। श्याममिर्चबहुताहिखवावै॥
मुण्डीकेर बफारा दीजे। सूजन नीक होय दुख छीजे॥

### हैलुवानामरोगका लक्षण

दोहा--हैलुवा रुजको नाम है, देय महिष वृष सोग।
ताके लक्षण कहत हौं, जो समुझैं सब लोग॥
चौ०हलकते सूजन उतरै भाई। छाती लगे बढ़ति॥
सो जाई॥ अरु दुमतक याही विधि जानो। ताकी
दवा करो बुधवानो। जेहि कममतिकी रीति बखानैं।
ते यहि जहरबातकरि मानैं॥

### दवा

सो सनकी जड अदरखलीजे। श्याममिर्चताहीमें दीजे॥
तीनौं दवा पीसि सम लावै।सांझ भोर वृषखानको पावै॥
काराजीर जवाइन गेरू। पीसि नीर कछु सिरका डारू॥
गरम कराय लेप करि दीजे। रामकृपा तेहि नीको लीजे॥

## अन्य--बफ़ारा

पत्थर तप्त बहुत करवावै । तेहि पर बकरी दूध डरावै ॥
की वाहीको मूत्र जराई । निकरै बाफ ताहि सेकवाई ॥

## अन्य--मसाला

सोंठि पिपरी मिर्च मँगावै । वायविरंग चिरैता लावै ॥
जीरा श्वेत शतावरि गेरू । सोवाबीजसों काराजीरू॥
कुटकी ककरा शृंगी लावै । लहसुन अरु वंडार मिलावै॥
सकलदवासमभाग पिसाई। चना के आटा मानि खवाई॥
आधपावकी वजन करीजै।प्रातः वृषके मुख भरि दीजै॥
जीरा श्यामलीजियो हरदी। पाव पाव दोनों कर गरदी॥
श्याम मिर्चसेर आधक लीजै ।सकलछानिएकैमेंकीजै ॥
एक छटांक खवावै प्राता। नीक होय दीज्यो दिनसाता॥

## आरजाकंठदुःख

दोहा—कंठदुःख यहि रोगको, नाम कहैं सब लोग ॥
ताके लक्षण परखिकै, दवा करौ यहि योग ॥

चौ०कानकि जरते सूजन जानौ । हलकगरे सोई पहिचानौ ॥ चारा खाय न जलसों नेहा । दिन दिन दूबरि होवे देहा ॥ पक्की ईंट गरम करवावै । तासों कईवेर सेंकवावै । जहँ सूजन होवै सुनु भाई । लोह तप्त करि गोल दगाई ॥
यही शकलको दाग देवावै।तासों नीक होय सुख पावै॥

### अन्य

इन्द्रायनिकोफलएकलावै । भुलभुलाइकै ताहिपकावै ॥
यव आटासँग पिंड बनाई।मुख पसारि गलियायखवाई॥

### अन्य

सोंठि मिरच अरु काराजीरी । तोले डेढडेढ करु फेरी॥
लहसुन आधपाव पिसवाई।आटामें करि पिंड खवाई ॥

### अन्य लेप

गूँदा अँविलतासको लीजै। पात मकोय ताहिमें दीजै॥
नींबछालिमिलि मिट्टी पिसावै।गर्म कराकै लेप करावै॥
कपराकी गादी बनवावै । तप्तनीरसे भिजै बँधावै ॥
बहुत दफा यकरोज करीजै।कंठदुःखरुजको हरिलीजै॥

### हलकमें सूजन किस्म जहरवातकी होती है

दोहा वृषभ महिषके हलकमें, सोथ होय अधिकान॥
चारा पानी परिहरै, दुखित रहै तेहि प्रान ॥

चौ०--जहरबातकी दवा करीजै । तासों नीक होय सुख लीजै ॥ इंद्रायनजड़ कुटकी लावै। जीरा श्वेत अश्वेत मँगावै ॥ इंदरयव मीठे मँगवाई । तामैं हरदी देउ मिलाई ॥ तोला तीनि तीनि यह लीजै । ता पाछे विधि और करीजै ॥ लेउ मस्तमीरूगी भाई । वंशलोचनै ताहि मिलाई ॥ टका टकाभरि दोनों लावै ॥ सोंठि मिर्च यकपाव मिलावै ॥ पीसि कूटि कपरा छनवाई ॥ थोरा थोरा प्रात खवाई ॥

दवा खरिष्टखुजलीकी । खुजली दुईतरहकी होती है
एक तर, दूसरी खुश्क

सवैया–वृष जौन देवाल औ वृक्षनमें रगरा करै देइसोइ दुबराई। रसको सिरसा मदिरासम मेलि लगै तेहि अंग महासुख पाई॥ दिन पांच औ सातलौं याहि विधानसौं देउ दवाई यही मनभाई॥ मतिवान कहै खुसकी खुजली नहिं नेको रहै जरमूलते जाई ॥ १ ॥नैनियगन्धक लै दुइ भाग औ पारासों एकही भाग मिलाई ॥ कटुकैसों बदामकी गूदी त्रिभागसों औषध डारू महीन पिसाई॥ गोघृतमाँहि मिलै सबको वृषके सगरे सोइ देह मिलाई॥ है निह चै नर है खुजली तनको करू वेग दवा सुखपाई॥ १॥

अन्य

सोरठा–सुभग लेउ हरतार, साँभरि लौनै सम तहाँ ।
पीसि सो घृतमें डार, देहीमें मरदन करौ ॥
दिनातिनि अरूचारि, मालिसकरि घामें बँधौ।
यहनिश्चयचितधारि, खुश्कजायखुजलीसकल॥

तरखुजलीके लक्षण वा दवा

सोरठा–खाल फाटि तनुजाय, जगह जगह पानी बहै ।
यह लक्षण चितलाय, जानौ तरखुजली हवै॥ १॥
साबुन देशीराय, सेन्दुर तीनों भाग सम ।
रससिरकामें पिसाय, वृषभ देहमें सो मलै ॥२॥

अन्य

पारा एकै भाग, और फटकरी भाग द्वै ।
अर्क कष्ट धरि आगि, भस्म तीनि भागै मिलै ॥३॥
रससिरकामें पिसाय गोघृत इकइस बेरध्वै ॥
वाही दवा मिलाय, वृषदेही मालिस करौ ॥ ४ ॥

अन्य

साबुन नमक पिसाय, वाही विधि धोवै घृतै ।
वृषके तनु मलवाय, तरखुजली जाती रहै ॥ ५ ॥

दोनों किस्मकी खुजलीकी दवा

सोरठा–हरित जो पीपरपात, जल मिलायकै पीसिये ।
कटुकतेल मिलवाय, वृषके तनु मरदन करौ॥१॥
कीं तौ अग्नि जराय, वहै भस्म कटुतेल संग ।
सकल शरीर मलाय, युग खुजली जातीरहै॥२॥
चारी घरीके वाद अन्हवावै मलि मलि सकल।
आठ रोज परमान, नीक न होय तौ और विधि॥३॥

अन्य

साँभरिनमक छटाँक, साबुन दोनों तासुको ।
पानीमें पिसवाय, वृषतनुमें मालिस करै ॥ ४ ॥

अन्य

दोहा–दधि बारूद मिलायकै, वृषके तनु मलवाय ।
तरखुसकी खुजली हुवो, सात रोजमें जाय॥१॥

उर्दंदालि लै पाव यक पानी सांझ भिजाय ॥
मिर्चा अरुण छटांक भरि, बहुत महीन पिसाय ॥२॥
प्रातसमय मालिस करौ, वृषभ अङ्गमें जाय ॥
खुसकी तर खुजली हुवो, गेरहै दिवस नशाय ॥
हुक्कनको पानी मलौ; पन्द्रह दिन नितप्रात ॥
कि तौ तमाखू भिजैकै, मालिस करु तनु तात ॥४॥

अथ गजचर्म, दूसरा नाम चर्मदलकुष्ठरोग है ।

दोहा–रोग कठिन गजचर्म है, जा वृषके तनुमाहिं ॥
गजकी ऐसी खाल है, अति खादर कहि ताहिं ॥
पहिले थोरी देहमें, फैलि सकल तनुजाय ॥
मछरीके सिफनानसम, खजहर लखौ बनाय ॥

चौ०–नेक पसीना तन नहिं आवै । कुष्ठरोग यह दोष कहावै ॥ याकी दवा करौ मनलाई । रोग दूर होवै सुखपाई ॥ कच्छूराक्षस तेल लगावै । तासों रुज यह नीक दिखावै ॥ अरु मिरचादिनाम यक तेला तेहिके मले रोग पर हेला ॥

अन्य लेपन

आंबकि फाँकी सूखि पिसावै थोरा सेन्धौ नमक मिलावै ॥ तांबेके बरतनमें धरिकै । रगरो ताहि देर बहु करिकै ॥ पानी डारि डारि पिसवावै । सकल अंगमें देउ मलावै ॥ एकमास या विधि करवावै । त्वचा रोग यह खोय बहावै ॥

चौ०-अँवरा सूखलेउ मँगवाई।जलमें पीसि देउ चुपराई॥
बहुत रोजलग या विधि कीजे।रोगजाय तनुको सुखदीजे॥

अन्य

चौ०-जडकैथा अरुनींबि बकैना। छाली छीलि तिहूँकी लैना॥ गदहपुरनवाकी जड़ लीजै। बीजपवार ताहिमें दीजै॥ हरदीदारु हरद पदुमाषा। करवाकूट कहौ तेहि भाषा। जटामासि अरुवायभिरंगा।सेंदुर चंदन अरुण को अङ्गा॥ सकल दवा समभाग पिसाई। सर्षपतेल लै छगुण मँगाई॥ दवा पीसि पानी घोरवावै। तेल मिलाय अगिनि चुरवावै॥ जब जल जरै दवा पकि जाई। पथराभे तेहि रगरि मिलाई॥ तेल चरमदलपर मलवावै। एकमास परमान बतावै॥

अन्य

चौ०-श्यामा मिरच मैनशिल लीजै। हरदीदारु हरद कहि दीजै॥ कनयर श्वेत अर्कजड लीजै। छाल छिलि बाकी धरि दीजै॥ अरु हरताल ताबकी लावै। करुवा कूटै ताहि मिलावै॥ जडइन्द्रायन चन्दन अरुना। सकल लेउ सम मिही पिसौना॥ गाय कलोरि होय अनब्यानी। वाके मूत्रमें दवाको सानी॥ गो गोबररस लेउ निचोई। चौथाई सब दवाको होई॥ दवाके षटगुण सर्षपतेला। ताहि मध्य पचवै सबमेला॥ बरतनमें तेहि छानि धरावो। रुजके ऊपर नित्य लगावो॥

## अथ खौरारोगलक्षण

दोहा–खौरा रुज वृषके प्रगट, चट्टा सकल शरीर।
सकल बतासाकी हुवें, कछु खजुली है पीर॥
चौ०-खाल बहुत फूहर ह्वै जाई। श्याम वृषभको बहु दुखदाई॥ केतनो जो बरदासि करीजे। दिन दिन दूबर ह्वै तनु छीजे॥ कछुक दिनामें खाल उधीलै॥ याकी दवाकरौ मतिढीलै।
दोहा--वृषभदाँत मुसकुरनके, ताके बीच बखानि।
चना दालि सम होति इक, गूँथीरुज जरजानि॥
चौ०--ताको नखभेनोचिबहावै। ऊपर हरदीपीसिमलावै॥
कोई चरखी दंडीभेदागै। खौरारुज तनुतेसबभागै॥
तेल महामिरचादिबनावै। ताकोसकल अंगमलवावै॥
कच्छूराक्षस है एक तेला। ताहि लगाये रुजपरहेला
कच्छूराक्षस तेलका नाम, त्वचाके सर्वरोगनाशन।
दोहा-कच्छूराक्षस तेल यह, वरणौ गुण तेहि अंग।
त्वचा रोग जेतने हवैं, लेप कियेते भंग।
चौ०-भावप्रकाश ग्रंथ यक नामा। ताको मइ यह कहौं ललामा॥ सोंठि पषाणभेद अरु पियरी। कंजकि गूदी जर करियरी॥ कूठदतूनिकी छाली लीजे। चीतकि लकरी तामें दीजै॥ गन्धक अरु हरताल मिलावै। और कसीस मयनशिल लावै॥ सैधौलोन श्वेत मँगवावै। नीबपात तामें डरवावै॥ लेउ कटैयाजडकी छोली। जाके बीज श्याम जनु गोली॥ वीजपवाँरके वायभिरंगा। यतनी

